मुझे जानकारी मिली। अलग-अलग सम्प्रदायों, पंथों, गुरुशिष्य-सम्बन्धों, और परम्पराओं, अलग-अलग साधनों, शक्तिपात, शक्ति-संचरण विद्याओं, दूरदृष्टि, दूर-श्रवण जैसी सिद्धियों आदिके बारेमें मुझे थोड़ासा ज्ञान हुआ। भक्ति और अध्यात्म-सम्बन्धी हमारी अलग-अलग कल्पनाअें, भावनाअें, मान्यताअें, तर्क, तत्त्वज्ञानकी भिन्न-भिन्न प्रणालियां आदि बहुतसी बातें मैं जान सका। वैराग्यके सही-गलत प्रकार; अुसके अलग-अलग कारण; भ्रम, दंभ और साधु-वैरागियोंके अखाड़े, अुन सबके बारेमें अुनका अभिमान, अुनके ठाठ, अुनके आडम्बर, अुनके व्यसन और अुनके कारण वगैराकी जानकारी मुझे अुसी कालमें हुअी। अिस प्रकार समाज और अध्यात्म-सम्बन्धी मेरे ज्ञानमें कुल मिलाकर वृद्धि ही हुअी। साधनाके अुद्देश्यसे मुझे दो-तीन बार हृषीकेशकी तरफ जाना पड़ा। अेक बार जमनोत्री, गंगोत्री, केदार बदरीनारायण तक मैं भ्रमण कर आया। अिस यात्राके दौरानमें कुछ अच्छे व्यक्तियोंसे मेरी मुलाकात हुअी, जो संन्यास-पद्धतिसे रहकर अपनी विचारसरणीके अनुसार साधना और अभ्यास कर रहे थे। यद्यपि अुनके और मेरे जीवन-ध्येयमें अन्तर था, तो भी अुनकी शांति और प्रसन्नता देखकर आनन्द हुआ। जब मैं भ्रमण कर रहा था तभी मेरी समझमें आ गया कि अपने अुद्देश्यके अनुकूल जिसे कोअी साधन मिला हुआ होता है, वह अुसे छोड़कर भटकता नहीं फिरता। साधनमें आगे गति रुक जाने पर ही मेरी वृत्ति चंचल बनी और तभी मैं ज्ञानप्राप्तिकी कोअी आशा न होने पर भी सैकड़ों मील निरर्थक घूमता रहा।

सत्यका निर्णय हुअे बिना हमारा धर्म और अुस समय हमारा समाज-सम्बन्धी कर्तव्य क्या है और अुसे कैसे पूरा किया जा सकता है, यह हमें नहीं सूझता। अैसी समझके कारण अुत्तरोत्तर होनेवाले अनुभवों परसे मेरे तात्कालिक साध्य बदलते गये। अभ्यास करने पर आत्मज्ञान, ब्रह्मज्ञान, अद्वैतानुभव, चित्तका लय वगैरा साध्यों पर भी मैं धीरे-धीरे पहुंचा। चूंकि मैं ग्रंथ-प्रामाण्यको यानी ग्रंथ परसे अपनी या अुस विषयके माने गये ज्ञानी व्यक्तियोंकी कल्पनाओंको प्रमाणभूत मानता था, अिसलिअे जिस समय जो कल्पना मुझे सत्य प्रतीत हुअी

अुसीके पीछे मैं पड़ गया। जीवनके अुमंग और अुत्साह भरे लगभग दस बरस सतत अिसी प्रयत्नके पीछे अत्यन्त व्याकुलतामें बीते। अलग-अलग भूमिकायें साधकर मैंने अलग-अलग अनुभव किये। परन्तु अितना करनेके बाद भी मैं अपना धर्म या कर्तव्य तय नहीं कर सका; या जो काम मुझे करने जैसा लग रहा था, अुसे करनेकी शक्ति या पात्रता भी मुझमें नहीं आअी।

अीश्वर साक्षात् दर्शन देकर ज्ञान, बल और सामर्थ्य देता है, अिस श्रद्धासे मैं पहले अुसके दर्शनके पीछे पड़ा। श्रद्धा, सतत चिन्तन, ध्यान, अनुसंधान, अेकाग्रता और अन्य साधनोंके कारण दर्शन जैसे अनेक अनुभव मुझे हुअे। परन्तु अुन अनुभवोंको विवेक-दृष्टिसे सब पहलुओंसे जांचनेके बाद मुझे मालूम हुआ कि वे अपनी ही कल्पना द्वारा निर्मित अल्पकालिक अर्ध-जाग्रत अवस्थाके आभासमात्र हैं। मेरे ध्यानमें आ गया कि चूंकि अुन सब अनुभवोंको रंग-रूप मेरा ही दिया हुआ है, अिसलिअे अुन सबका कर्ता मैं ही हूं। अिसी प्रकार आत्मा और ब्रह्मका साक्षात्कार, दर्शन, अद्वैतानुभव वगैरा बातोंमें भी प्रयत्न करनेके बाद अुनमें क्या भ्रम है और क्या सत्य है, अिसका बोध मुझे हुआ। अीश्वर, आत्मा और ब्रह्म, ये तत्त्व अलग-अलग नहीं परन्तु अेक ही महान व्यापक तत्त्वके हमारे दिये हुअे अलग अलग संकेत हैं। वह तत्त्व अैसा नहीं जो देखा जा सके या भासमान हो सके। अुसीसे संसार और हम सब निर्माण हुअे हैं और वही हम सबका आधार है। यह बात तत्त्वज्ञानके अध्ययनसे तथा जगतकी अुत्पत्ति, स्थिति और लयके निरीक्षणसे मेरे ध्यानमें आ गअी। विवेक और निश्चयसे अिस विचार पर मैं दृढ़ भी हो गया। अनन्त विश्व-व्यापारमें और हमारे शरीर, बुद्धि और मनके हरअेक कर्ममें यही महान तत्त्व — यही शक्ति — प्रेरणा देकर काम करती है। अुसके कार्य दिखाअी देते हैं, परन्तु अुस शक्तिको स्वतंत्र रूपसे अलग देखना संभव नहीं। हम स्वयं वही शक्ति हैं। मेरी समझमें यह भी आ गया कि स्वयं हमें अपना ही दर्शन होना संभव नहीं। ध्यान-धारणाके अभ्याससे

**अनुभवोंका विश्लेषण**

चित्तकी अेकके बाद अेक भूमिका साधते साधते अन्तमें अुसका लय भी किया जा सकता है। अिसी तरह मेरी समझमें यह भी आ गया कि अीश्वर-सम्बन्धी भावना और चिन्तनमें चित्त तद्रूप किया जा सकता है। मुझे यह भी प्रतीत हुआ कि अूपरकी किसी भी भूमिका या अवस्थाको प्राप्त कर लेने या सभी भूमिकाओं और अवस्थाओंको सिद्ध कर लेनेसे भी मानव-कर्तव्य पूरा नहीं हो जाता। अिसलिअे अिनमें से किसी भी अनुभवसे मेरा समाधान नहीं हुआ और न धन्यता ही महसूस हुअी। सौभाग्यसे मुझे कहीं-कहीं अच्छे प्रामाणिक साधक भी मिले। अुनमें से कोअी अेक भूमिकामें, तो कोअी दूसरी अवस्थामें मग्न रहते थे। कोअी साक्षी-अवस्थाको सर्वश्रेष्ठ मानते थे, कोअी लयावस्थाको अर्थात् अुन्मन अवस्थाको ही आत्मानुभव या ब्रह्मानुभव समझते थे। कोअी दिव्यशक्ति प्राप्त करनेके पीछे पड़े हुअे थे। परन्तु अुनमें से अधिकांशकी स्थितिकी जांच करने पर अैसा दिखाअी देता था कि वे अपनी ही कल्पना, वृत्ति या निवृत्त स्थितिको या अपने मानसिक सामर्थ्यको अीश्वर, आत्मा, ब्रह्म या दिव्यत्व समझकर अुसीमें कृतार्थता मानते हैं। अिन साधकोंसे बातचीत करनेका मौका आने पर कुछके ध्यानमें अुनकी अपनी भ्रांति आ जाती, तो कुछ अपनी स्थितिसे ही आग्रहपूर्वक चिपटे रहते।

साधनोंके कारण साधकको कभी-कभी बिलकुल ही अकल्पित या अभूतपूर्व अनुभव होते हैं। वे साधनामें होनेवाली चित्तकी भिन्न-भिन्न सूक्ष्म अवस्थाओंके परिणाम होते हैं। परन्तु ये बातें साधककी समझमें न आनेसे वह अिनमें से किसी भी रम्य, भव्य या आकर्षक अनुभवको ही मुख्य मानकर अुसीमें तल्लीन या मग्न रहनेका प्रयत्न करता है। अिसमें अुसे अेक प्रकारका आनन्द और शांति मिलती है। साधकका ध्येय अिससे अुदात्त हो, तो अिस स्थितिको वह सर्वश्रेष्ठ नहीं मानता। सुख, आनंद, अुन्नति, लाभ आदि हरअेक बात या स्थितिका जो सामूहिक लाभ और हितकी दृष्टिसे विचार करता है, अुसे चाहे जितने बड़े व्यक्तिगत लाभसे भी संतोष नहीं होता।

## २. अनुभवोंका सार

मेरे जीवनका ध्येय पहलेसे ही व्यापक और सामूहिक रहा। अिसलिअे साधनाके हर अनुभव और तत्कालीन चित्तकी भूमिकाको मैं जांचने लगा। अुससे मैं यह समझ गया कि सबकी जांच करनेवाली, परखनेवाली सर्वहितकारी विवेक-दृष्टि सबसे श्रेष्ठ है। बहुतसे साधकों, साधु-संन्यासियों, अपनेको अवतार माननेवाले तथा अपने अनुयायियों द्वारा

**विवेक-दृष्टि और महाजाग्रत अवस्था**

अपनेको अीश्वर कहलवानेवाले लोगोंका अनुभव और अुनकी भूमिकायें समझ लेने और परखनेके अवसर मुझे मिले। अिनसे भी मेरी समझमें यही बात ज्यादा स्पष्टतासे आने लगी। किसी भी भ्रम, व्यसन या अनर्थमें अपने आपको फंसने न देकर या किसी भी श्रेष्ठ या दिव्य माने जानेवाले अनुभव, स्थिति या आनन्दमें तल्लीन न होने देकर हमेशा अुन्नतिकी ओर जानेमें यही दृष्टि मेरे काम आअी है। अिस दृष्टिके कारण मैं समझा कि चित्तकी लयावस्थाकी अपेक्षा अुसके बादकी ज्ञानावस्था श्रेष्ठ है, क्योंकि अुस अवस्थामें लयावस्थाका बोध स्थायी रहता है और जीवनमें अुसका अुपयोग करनेकी शक्ति और संभावना बनी रहती है। किसी भी अनुभवमें तल्लीन होकर अुसीमें डूबे न रहते हुअे अलग-अलग अनुभवोंसे समृद्ध होकर तथा ज्ञानको बढ़ाते हुअे महाज्ञानी बनकर मनुष्यको मौजूदा जागृतिमें से महा-जागृतिमें जाना है, यह भी अुस विवेक-दृष्टिके कारण ही मैं समझ पाया।

साधन-कालके भिन्न-भिन्न अनुभवों और प्राप्त हुअी अलग-अलग अवस्थाओं, भूमिकाओं और शक्तियोंसे यद्यपि मेरा पूरा समाधान नहीं हुआ, फिर भी यह नहीं कहा जा सकता कि अुन सबका मेरे जीवनके लिअे कोअी अुपयोग नहीं हुआ। हां, अीश्वरके दर्शनके लिअे जो व्याकुलता सहन करनी पड़ी वह व्यर्थ थी; तो भी अुस समय अुस निमित्तको लेकर

**साधनोंसे हुअे स्थायी लाभ**

अीश्वर-सम्बन्धी जो प्रेम और निष्ठा, सत्य-सम्बन्धी जिज्ञासा, सहिष्णुता तथा अन्य सद्‌गुणोंकी वृद्धि हुअी, अुनका आज भी जीवनमें बड़ा अुपयोग होता है। ध्यानाभ्याससे चित्तमें जो स्थिरता, दृढ़ता, सूक्ष्मता, विश्लेषण-

शक्ति आयी और अिन सबके कारण वृत्तियोंके ज्ञान आदिका जो लाभ हुआ, वे सब आज तक मेरे लिअे बहुत अुपयोगी सिद्ध हुअे हैं। तत्त्वज्ञानके अध्ययनसे समभावका तत्त्व गले अुतरनेके कारण सत्य, दया, क्षमा, अुदारता, सेवावृत्ति, परोपकार, त्याग वगैरा सद्गुणोंकी जड़ मजबूत होनेमें और अहंकाररहित बुद्धिसे अुनका विकास करनेमें मुझे बहुत सहायता मिलती है।

**अिस मार्गके खतरे**

अिन सारे लाभोंके बावजूद भी मुझे अितना तो लगता ही है कि अुस समयकी मेरी ओीश्वर-सम्बन्धी भूलभरी कल्पनाओं; तत्त्वज्ञान और साक्षात्कार-संबंधी भ्रामक मान्यताओं; आदेश, दिव्य दर्शन, दिव्य शक्ति आदिके बारेमें परम्परागत श्रद्धा; धार्मिक माने गये ग्रंथोंके प्रति प्रामाण्य-बुद्धि; अुसमें से सत्यासत्य ढूंढ़ निकालनेकी अपात्रता आदिके कारण मुझे कओी शारीरिक और मानसिक कष्ट व्यर्थ सहन करने पड़े। अुस समय स्वयं मुझमें विवेक और ज्ञान होता या कोओी मार्गदर्शक मिल जाता, तो मुझे अिस तरह तकलीफें न अुठानी पड़तीं। अिसका यह अर्थ नहीं कि ओीश्वर या अध्यात्म-संबंधी हमारे सब विचार गलत हैं, सब ग्रंथ भ्रामक कल्पनाओंसे भरे हुअे हैं; या अिन बातोंके पीछे पड़ना जीवनको व्यर्थ गवां देना है। अपने अनुभवों परसे मैं यह नहीं कह सकता। परन्तु अिन बातोंके पीछे पड़नेके लिअे भी ठीक समझ और अुचित साधनोंकी जरूरत है, अन्यथा जीवनका हेतु पवित्र होने पर भी अुसके सिद्ध न होनेसे मनुष्यको व्यर्थ कष्ट सहने पड़ते हैं। अितना ही नहीं, अैसी परिस्थितिमें भ्रम, दंभ या नास्तिकताकी अुत्पत्ति होनेकी बहुत कुछ संभावना रहती है। मिसालके लिअे, कोओी साधक ओीश्वर-दर्शन, आत्म-साक्षात्कार वगैराकी भ्रामक मान्यताके अनुसार कोओी साधन शुरू कर दे और अगर अुसकी समझके अनुसार होना संभव ही न हो, तो फिर वह भ्रमसे किसी भी आभास या कल्पनाको दर्शन या साक्षात्कार मान लेता है। साधककी प्रज्ञा अभ्यास-कालमें विकसित हुओी हो, तो अुसका भ्रम जल्दी ही अुसके ध्यानमें आ जाता है और वह फिरसे तात्त्विक विचारोंकी तरफ मुड़ता है। अगर वह अुस भ्रमको ही अनेक प्रकारसे मजबूत करने और

सही सिद्ध करनेके प्रयत्नमें पड़ जाय, तो अुसमें धीरे-धीरे दंभ आने लगता है। जिस साधकको दर्शन और साक्षात्कार जैसा कोअी आभास नहीं होता और जिसमें यह कहनेकी हिम्मत नहीं होती कि साधनोंका कष्ट अुठाकर भी कुछ प्राप्त नहीं हुआ और जिसकी प्रज्ञा भी विकसित नहीं होती, वह या तो दर्शन, साक्षात्कार आदिका ढोंग करने लगता है या अिस निर्णय पर पहुंचकर कि अीश्वर, अध्यात्म आदि सब केवल भ्रामक कल्पनायें हैं, पूर्ण नास्तिक बन जाता है। असलमें दंभी भी नास्तिक ही है। अंतर अितना ही है कि वह अपनी नास्तिकता छिपाकर श्रद्धाका ढोंग करता है। अिस परसे यह खयाल होता है कि अिनमें से कोअी भी प्रकार व्यक्तिकी अुन्नति और सामाजिक हितकी दृष्टिसे निःसंशय अहितकर है।

**भ्रम और दंभके कारण**

अनेक पंथोंके भिन्न-भिन्न हेतुओंसे साधना करनेवाले कअी प्रकारके साधक मैंने देखे हैं। अुनके परिणामोंका भी मुझे पता है। अुन्हींमें से कुछ साधक किस तरह सिद्ध बने, कुछ सिद्धसे महात्मा और गुरु बनकर आगे चलकर परमेश्वरके अवतार या साक्षात् अीश्वर कैसे बने, यह भी मैंने देखा है। अिन सब बातों परसे तथा अपने अनुभवसे मुझे विश्वास हो गया है कि मनुष्यके अज्ञान, मोह, अधैर्य आदि दोष ही अुसे भ्रम और दंभमें डालने या नास्तिकताकी ओर ले जानेका कारण बनते हैं। जनहितकारी और परोपकार-वृत्तिवाले कुछ व्यक्ति भी कभी-कभी दिव्य शक्ति प्राप्त करनेके लिअे साधक-दशा स्वीकार कर लेते हैं। अैसे साधक अीश्वरकी आराधना करके अुसकी कृपाकी याचना करने तक भ्रममें हों, तो भी कमसे कम प्रामाणिक तो होते ही हैं। परन्तु जब वे यह दिखाने लगते हैं कि अीश्वरकी कृपासे अुनमें कोअी दिव्य शक्ति आ गअी है, तब वे भी जान-बूझकर दंभमें पड़ते हैं। गुरुशाहीके अनेक रूपों परसे हम सब यह अच्छी तरह जानते हैं कि हमारे देशमें बुद्धिमान माने जानेवाले लोगोंमें भी पुरुषार्थके अभावके कारण कितनी अन्धश्रद्धा होती है। अुस समाजके अनेक लोग अैसे व्यक्तियोंके आसपास श्रद्धा और आशासे जमा हो जाते हैं। अपनी भावतृप्तिके लिअे वे अिन

व्यक्तियोंको अीश्वर बना देते हैं। अुन्हें अीश्वर बनानेसे भावुकोंकी भी प्रतिष्ठा बढ़ती है। लोगोंकी श्रद्धाके कारण अिन व्यक्तियोंको भी अपनेमें अीश्वरत्वका भ्रम और मोह पैदा हो जाता है। पहलेका साधारण दयालु वृत्तिवाला साधक, अीश्वरकी कृपाकी याचना करनेवाला आराधक और अपनेको सम्पूर्ण रूपमें अीश्वरार्पण करनेवाला भावुक भोले लोगोंके स्तुति-स्तोत्रों और पूजा-अर्चनसे थोड़े ही दिनोंमें अपनेको अीश्वर मानने लगता है! क्या यह कम दुःख और आश्चर्यकी बात है? अज्ञान, भ्रम, दंभ और भोलेपनके अैसे अुदाहरण हिन्दुस्तानके सिवा और कहीं भी देखनेको नहीं मिलते। जिनमें परमेश्वरका अवतार या अीश्वरीय सामर्थ्यका संचार हुआ है, अैसी विभूतियां हिन्दुस्तानके अलावा और कहीं पैदा नहीं होतीं। अिससे हिन्दुस्तानको पुण्यभूमि माना जाय या पापभूमि? या यह समझा जाय कि हिन्दुस्तान भोले लोगोंका बाजार है?*

**मानव-शक्तिकी मर्यादा**

साधन-कालके संयम तथा अेकाग्रताके कारण कुछ साधकोंमें अेक प्रकारकी विशेष शक्ति आती है। अुस शक्तिका प्रभाव भी कभी-कभी दूसरे व्यक्तियों पर पड़ता हुआ दिखाअी देता है। वह प्रभाव कितना ही बड़ा क्यों न दिखाअी दे, मनुष्य कभी अीश्वर नहीं बन सकता। यद्यपि जल्दीसे यह बात ध्यानमें नहीं आती, परंतु विचार करने पर खयालमें आता है कि कितनी ही महान सिद्धि मिल गअी हो, तो भी अुससे मनुष्यके अपने आपको अीश्वर मान लेनेमें केवल हमारे भोलेपनका ही नहीं, बल्कि मोहका भी बहुत बड़ा अंश है। जब अुस अीश्वरत्वको बाहरी ठाटबाटसे, दूसरोंसे मिलनेवाली पूज्यतासे अथवा बुद्धिको मोहमें डालने-वाले और नशा लानेवाले वाग्जालसे सिद्ध करनेका प्रयत्न किया जाता है, तब विवेकी मनुष्यको अुसमें केवल नाटकीयता और दंभ ही मालूम होता है, और अीश्वरका भ्रम रखनेवाले व्यक्तियों और अुनके भक्तोंकी दशा अुन्हें दयाजनक प्रतीत होती है।

---

* सन् १९१०-११ के अरसेमें केवल महाराष्ट्रमें ही अीश्वरके कअी अवतार प्रगट हुअे थे।

मनुष्यका अहंकार और अुसकी महत्त्वाकांक्षा जब परमेश्वर बननें तक जा पहुंचती है, तब अुसमें ज्ञान और वैराग्यकी अपेक्षा अज्ञान और मोहका ही अधिक स्पष्ट दर्शन होता है, और अिन दोषोंके कारण ही यह बात अुस समय अुसके ध्यानमें नहीं आती। ओीश्वरका पद अेवं विश्वका सारा कारोबार और अुत्पत्ति, स्थिति तथा लयकी सारी जिम्मेदारी मनुष्य ओीश्वरके पास ही रहने दे और सिर्फ अपना मनुष्यत्व ही बनाये रखे और अुसे विकसित करे, तो भी अुसका और दुनियाका बहुत भला हो सकता है! अिससे ओीश्वरके नाम पर होनेवाले कितने ही भ्रम, दंभ और अनर्थ मिट जायंगे; कलह और द्वेष कम हो जायेगा; मानवता बढ़ेगी; समभावकी महत्ता समझमें आयेगी; बन्धुता और मित्रता बढ़ने लगेगी; संयम और चित्तशुद्धिका महत्त्व बढ़ेगा; कर्तृत्व और पुरुषार्थका विकास होगा। संक्षेपमें हम सब सुखी होंगे।

सभी भूमिकाओं और अनुभवोंकी जांचके बाद मैं समझ गया कि अिन भूमिकाओं और अनुभवोंको प्राप्त करते हुअे जो शारीरिक और मानसिक सद्‌गुण बढ़े हों, अुनका सबके हितके लिअे प्रामाणिकतासे अुपयोग करनेमें ही जीवनकी सार्थकता है। यद्यपि मेरी पूर्व कल्पनाके अनुसार परमेश्वरके दर्शन तथा आदेश-विषयक अुद्देश्य बादमें अनुभवके आधार पर भ्रामक साबित हुअे, तो भी अिस निमित्तसे जो प्रयत्न और परिश्रम किया गया, अुससे मानवीय प्रकृति और मानवीय मन, गुणों और धर्मोंका मुझे ज्ञान हुआ। अिस ज्ञानसे बड़ा लाभ यह हुआ कि मैं व्यक्ति, कुटुम्ब, गांव, देश, राष्ट्र और मानव-जातिमें से किसीके भी कल्याणके अविरोधी मानव-धर्मका विचार कर सका। अिसी ज्ञानके कारण मुझमें यह विश्वास भी पैदा हुआ कि व्यक्ति और मानव-जातिका कल्याण करनेका सामर्थ्य अिस धर्ममें है।

**धर्म-निश्चय**

विवेक और साधनाके कारण मनको थोड़ी शान्ति मिली। अिसके बाद विचार हुआ कि बीचके समयमें मनकी व्याकुल अवस्थामें जो परिश्रमी जीवन छोड़ दिया था वह फिरसे शुरू किया जाय। क्योंकि मैं समझ गया था कि परिश्रमी जीवन मानव-धर्मका अेक महत्त्वपूर्ण अंग है। १९०८से १९१८ तकके

**परिश्रमका प्रयत्न**

अर्सेमें मेरी कौटुम्बिक और बाहरकी राष्ट्रीय स्थितिमें बहुत फर्क पड़ गया था। अतः अुन स्थानोंमें पहलेके ही काम करते रहना मेरे लिअे संभव नहीं था। अिसलिअे मैंने तय किया कि स्वतंत्र रूपमें शरीर-श्रमका कोअी काम सीखा जाय और अुसके जरिये आजीविका चलाअी जाय। जीवनको सब दृष्टिसे पवित्र, प्रामाणिक और धर्म्य बनाकर जनसेवा करते रहनेके विचारसे मैंने बढ़अीगिरी, सिलाअी, बुनाअी आदि धंधोंमें प्रवेश करनेका प्रयत्न किया। अलग-अलग कारखानोंमें भी रहा तथा बुनाअी और बढ़अीगिरीमें थोड़ा-बहुत प्रवेश किया। मुझे यह विश्वास भी हुआ कि अिस अभ्यासमें अेकाध साल नियमित और सतत लगानेसे मैं स्वावलम्बी बन सकूंगा। परन्तु पारिवारिक तथा बाहरके संबंधोंमें मेरा पूर्व जीवन ही व्यापक होनेके कारण मुझ पर तरह-तरहके कर्तव्य आ पड़े। अुन्हें कर्तव्य-बुद्धिसे पूरा करते हुअे कोअी भी अुद्योग बाकायदा सीखनेकी सहूलियत मुझे नहीं मिलती थी। अिसलिअे निर्धारित अुद्देश्यके पीछे मैं लगातार नहीं पड़ सका। अिसके अलावा आध्यात्मिक विचार और साधनामें भी मेरा कुछ समय बीता था, अिसलिअे मित्र-मंडली और परिचित लोगोंमें अुस मार्गका मैं ज्ञाता और मार्गदर्शक समझा जाने लगा था। अिसलिअे जिज्ञासु और श्रेयार्थी साधकोंको मित्रभावसे सहानुभूतिपूर्वक मदद देनेके प्रसंग आने लगे। अिस प्रकारका आध्यात्मिक ढंगका कोअी काम करनेकी मेरी अिच्छा या संकल्प कभी न रहने पर भी — बल्कि अिस प्रकारके कामोंको टालते रहने पर भी — अभ्यासी साधकोंको मुझे निरुपाय होकर सहायता देनी पड़ी। अिस विषयमें दरअसल जरूरी-गैरजरूरी अनेक प्रकारके कष्ट सहकर मैंने विवेकपूर्वक सिर्फ अपने मनको शान्त कर लिया था। औरोंका मार्गदर्शक बननेकी दृष्टिसे मैंने कभी विचार ही नहीं किया था। परन्तु ज्यों-ज्यों जिम्मेदारी बढ़ने लगी, मुझे अुस विषयमें अधिक ध्यान देना पड़ा; और अधिक विचार करना अनिवार्य हो गया। अिस कारण अुद्योगकी शिक्षाका क्रम भी बार-बार टूटने लगा। अिस तरह आगे चलकर शारीरिक शक्ति भी दिनों-दिन क्षीण होने लगी। दूसरे कामोंका प्रसार भी बढ़ता गया। अैसे अनेक कारणोंसे अुद्योगकी शिक्षा पिछड़ गअी; पूरी न हो सकी। मैं अपने मतके अनुसार स्वावलम्बी न बन सका। आदर्श जीवनका

अुद्देश्य सिद्ध नहीं हुआ। फिर भी सेवाभावसे लोक-शिक्षणके साथ साथ अपनी शक्तिके अनुसार रचनात्मक कार्योंमें मैं समय लगाता हूं और भरसक सादा और परिश्रमी जीवन बनानेका मेरा प्रयत्न है।

**पठनका अुद्देश्य**

विद्वान लोगोंकी तुलनामें मेरा पठन बहुत ही अल्प है। पठन मननके लिअे है और मनन ज्ञानके लिअे। ज्ञानका पर्यवसान अन्तमें सदाचारमें होना चाहिये, यह मेरा खयाल है। अिसलिअे मेरा मानसिक रुख अैसे पठनकी ओर है, जिससे हमारे भीतरकी सद्भावनाअें जाग्रत हों और अुनका विकास हो। अितिहास, पुराण, धर्म, नीति तथा चरित्र-संबंधी ग्रंथोंके पठनसे मुझे बहुत लाभ हुआ। संत-साहित्यके कारण भक्ति, नीति, पवित्रता, समता आदिके संस्कार दृढ़ हुअे। अुन भावनाओंका पोषण और संवर्धन होता गया। चित्तशुद्धि और सद्‌गुणोंके अुत्कर्षके साथ कर्ममार्गकी ओर स्वाभाविक आकर्षण होनेसे और पढ़े हुअेको जीवनमें चरितार्थ करनेका आग्रह होनेसे थोड़ा पठन भी जीवन-विकासकी दृष्टिसे मेरे लिअे बहुत अुपयोगी सिद्ध हुआ।

**कर्म और जीवनका साफल्य**

देशहितकी दृष्टिसे व्यायामका महत्त्व मालूम हुआ, अिसलिअे मैंने व्यायाम विषयका थोड़ा-बहुत अध्ययन किया। अिस दृष्टिसे जीवन-संबंधी गहरा और व्यापक विचार करने पर व्यायामके साधनों तथा पद्धतिके संबंधमें मेरे विचारोंमें आगे चलकर फर्क पड़ता गया। ज्यों-ज्यों मैं जीवनकी सफलताका विचार करने लगा, मुझे अैसा प्रतीत होने लगा कि केवल व्यायामके संबंधमें ही नहीं, बल्कि मनुष्यकी शारीरिक, बौद्धिक और मानसिक सभी प्रकारकी शक्तियां, अुन शक्तियोंको प्राप्त करनेके साधन, अुपाय तथा अुन शक्तियों द्वारा प्रकट होनेवाला हरअेक कर्म — सबका रुख जीवनको शक्तिशाली, तेजस्वी और पवित्र बनानेका होना चाहिये। अिसके विपरीत दूसरे हेतुओंसे होनेवाले शारीरिक, बौद्धिक और मानसिक कर्मोंमें मनोरंजन होगा, प्रतिष्ठा होगी, अुनमें आनन्द और शांति देनेका सामर्थ्य भी होगा; अुनमें विकासका आभास भी होगा। परन्तु अितनेसे ही मानव-जीवन कृतार्थ नहीं हो सकता। अगर हमारा यह खयाल हो कि

हमारे साथ साथ दूसरे भी सुखी हों और हम सबका जीवन सार्थक हो, तो हमें अिन सब प्रकारोंसे निकल कर अैसा ही मार्ग ग्रहण करना चाहिये, जिससे हमारी तमाम भीतरी शक्तियोंके विकासके साथ-साथ अुनकी शुद्धि भी होती रहे। अिस विकास और शुद्धिमें ही हमें आनन्द, प्रसन्नता, धन्यता और कृतार्थता मालूम होनी चाहिये। यह बात अपने प्रयत्नके प्रमाणमें मुझे अनुभवसिद्ध हो गअी है कि संयम, सादगी तथा सद्‌गुणयुक्त पुरुषार्थमें ही जीवनकी सफलता है।

**अंधश्रद्धा और भोलापन**

'मन:शक्तिकी खोज' नामक अध्यायके अधिकांश विचार स्वानुभवके आधार पर लिखे गये हैं। साधुताके प्रति श्रद्धा होनेके कारण समाजमें चमत्कार-सम्बन्धी भ्रम किस तरह निर्माण होते और फैलते हैं, अिसका मुझे व्यक्तिगत अनुभव है। मैं अेकान्तमें रहने लगा, तो मेरे प्रति केवल भोले लोगोंमें ही नहीं, विद्वान लोगोंमें भी श्रद्धा अुत्पन्न होने लगी। अिससे भी अधिक आश्चर्यकी बात तो यह है कि मुझसे द्वेष रखनेवाले किसी किसी व्यक्तिमें भी अेक प्रकारका भय और बादमें श्रद्धा अुत्पन्न होने लगी। कुछको सपनेमें मेरा दर्शन होने लगा। किसीको मेरी तरफसे स्वप्नमें अुपदेश मिलने लगा। किसीके संकटका निवारण हो गया, किसीका रोग मिट गया। कोअी मेरी कृपासे मरते-मरते बच गया। कोअी मेरी मानता रखने लगे और अुनकी मानता मैं पूरी करने लगा। अिस प्रकार भावुक और कामनिक* लोगोंमें मेरी ख्याति होने लगी, चमत्कारकी अनेक बातें मेरे नाम पर फैलने लगीं, श्रद्धालु लोगोंको अैसी बातोंके कारण आनन्द होने लगा और अुनकी श्रद्धा कअी गुनी बढ़ने लगी। परन्तु मैं जानता था कि मेरी जिस दिव्य शक्तिका अनुभव और साक्षात्कार लोगोंको हो रहा था और जिन बातोंका कर्तृत्व वे मुझमें आरोपित करते थे, अुनमें से किसीका भी मेरे साथ संबंध नहीं था। अिसलिअे और लोगोंमें अिस प्रकारका गलत खयाल और श्रद्धा निर्माण होने देनेमें अपना और जनताका अकल्याण है अैसी दृढ़ मान्यता होनेके कारण मैंने अुन चमत्कारोंके कर्तृत्वसे अिनकार कर दिया और अुन्हें बता दिया कि अिस प्रकारकी श्रद्धा तुम्हारा और

---

* कामना रखनेवाले।

मेरा, दोनोंका अहित करनेवाली है। अुस समय पहले तो अुन्होंने यह बात मानी नहीं। अुलटे, वे समझने लगे कि निरहंकार होनेके कारण मैं प्रतिष्ठासे बचना और अपनी दिव्य शक्तिका व्यय न होने देनेके लिअे अप्रकट रहना चाहता हूं। अिस तरह मेरी साधुताके बारेमें अुनके मनमें और भी अधिक श्रद्धा पैदा हुअी। परन्तु हर बार मेरे स्पष्ट कहनेसे और मेरी सादगीसे अन्तमें लोग समझने लगे और मेरे प्रति अुनकी अंधश्रद्धा मिट गअी। अुस समय मैंने लोकश्रद्धाका पोषण किया होता, तो अिसमें शक नहीं कि लोगोंमें भ्रम बढ़ता और मुझमें दंभ; तथा हम सबकी दुर्गति होती। साधकके साथ चमत्कार किस प्रकार जोड़ दिया जाता है, अिसका मुझे निजी अनुभव हो गया है। तबसे किसीके भी चमत्कारकी कथाके बारेमें मेरा मन सशंक रहने लगा है।

**मनःशक्तिका संशोधन**

चमत्कार-विषयक भ्रम और भोलेपनके पहलूको छोड़ दें, तो अिस सवालसे संबंधित दूसरा खोज करने योग्य पहलू यह है कि चमत्कार दिखानेकी कोअी विशेष शक्ति मनुष्य अपनेमें निर्माण कर सकता है या नहीं। अिस संबंधमें मेरा यह खयाल है कि अैसी शक्ति मनुष्य अेक हद तक प्राप्त कर सकता है। अुसमें अैसी शक्ति निर्माण हो सकती है। जैसे मनुष्य अपनी शारीरिक शक्ति अेक हद तक बढ़ा सकता है, वैसे ही अुचित प्रयत्नसे वह अपनी मानसिक शक्ति भी अेक खास सीमा तक बढ़ा सकता है। अिस शक्तिके कार्यकारण-भाव सूक्ष्म और गूढ़ होनेसे हम अुसे दैवी शक्ति कहते हैं। परन्तु सूक्ष्म विचार करने पर अैसा कहनेका कोअी कारण नहीं है; या जिसमें अैसी शक्ति आअी हो अुसे भी दैवी पुरुष या अीश्वर माननेकी जरूरत नहीं। अगर तात्त्विक दृष्टिसे विचार करें तो कौनसा प्राणी, कौनसी शक्ति या कौनसी क्रिया अीश्वरीय नहीं है? अेक ही शक्तिसे, विश्वशक्तिसे, सारा दृश्य-अदृश्य फैलाव पैदा हुआ है और अुसका व्यापार चल रहा है। सूर्य या अुससे भी प्रचंड और देदीप्यमान गोलेसे लगाकर अणुसे भी छोटे जीव तक सबमें यदि यही शक्ति है और सबको चला रही है, विश्वकी स्थावर-जंगम, चर-अचर, सभी वस्तुओंका नियंत्रण करती है, तो मनुष्यकी थोड़ीसी बढ़ी हुअी शक्तिको ही हम

दिव्य या दैवी शक्ति कैसे मान सकते हैं? अतः चमत्कारके भ्रममें न पड़कर और अीश्वरत्वके मोहमें न फंसकर हमें अिस बातके संशोधनकी तरफ ध्यान देना चाहिये कि हम अपनी मानसिक शक्तिका कैसे विकास करें। अुस शक्तिको हम ज्यादा क्रियाशील, गतिशील, तीव्र और शुद्ध कैसे बना सकते हैं और अुसकी मददसे मानव-व्यवहार पर भी अिष्ट असर किस प्रकार पैदा किया जा सकता है, अिसका शास्त्रीय दृष्टिसे विचार करनेकी ओर हमारा झुकाव होना चाहिये। मैं स्वयं अिस विषयमें पारंगत या शास्त्री नहीं हूं, फिर भी अपने और दूसरोंके थोड़ेसे अनुभवों परसे मेरी अिस विषय पर केवल श्रद्धा ही नहीं, विश्वास भी है कि मनुष्य अुचित प्रयत्नसे अेक सीमा तक अपनी मानसिक शक्ति बढ़ा सकता है, अुसे अंकुशमें रख सकता है तथा बिना भ्रम और दंभ बढ़ाये संसारके दुःखोंको दूर करनेमें सहृदयतापूर्वक अुसका अुपयोग कर सकता है। मानव-जातिको अिस मनःशक्तिकी कितनी जरूरत है और अिसके लिअे मनुष्यको किस तरह प्रयत्नशील रहना चाहिये, अिसका विवेचन अुस अध्यायमें किया गया है।

*

अपने प्रथम संकल्पित कार्यमें मुझे जो दिक्कतें आयीं; जो त्याग करना पड़ा; किसी समय दो धर्म्य कर्तव्य आ पड़ने पर निर्णय करनेमें जो मनोमंथन हुआ; छुटपनसे अुदात्त अुद्देश्यके पीछे पड़नेसे जो कौटुम्बिक कठिनाअियां पैदा हुअीं; कुटुम्बीजनोंको जो दुःख भोगने पड़े; अुनकी अुपेक्षा और अवहेलनाके कारण मुझे खुद जो मनस्ताप हुआ; अुनकी अुचित जरूरतें भी पूरी न कर सकनेके कारण समय समय पर जो मानसिक वेदना हुअी; मेरी प्रवृत्तिकी साहसभरी योजना; अुस जमानेके साहसके प्रसंग और कृत्य; असीम मित्रप्रेम; दूसरोंके लिअे जो अुदारता दिखानी पड़ी और देशके लिअे जो संकट सहन करने पड़े; निराशा, अज्ञात-वास और चिन्ताग्रस्त अवस्थामें जो दिन गुजारने पड़े — अुन सबका वर्णन मैंने अिस 'परिचय' में जान-बूझकर नहीं किया है। अिसी प्रकार अेकान्त-वास और साधना-कालकी मनकी व्याकुलता; तप, संयम, अुपवास, प्रवास आदिके दौरानमें आये हुअे कष्ट और सहन-शक्तिकी परीक्षा करनेवाले प्रसंग;

जीवनको जान-बूझकर असुविधापूर्ण बना लेनेसे जो तरह तरहकी तकलीफें सहनी पड़ीं; वियोगके कारण प्रियजनोंको जो दुःख अुठाने पड़े — अुन सबका निरूपण भी मैंने छोड़ दिया है। दर्शन, साक्षात्कार, तद्रूपता आदिकी अलग-अलग भूमिकाओंमें भिन्न-भिन्न प्रकारके जो आनन्दानुभव हुअे, और अुस अरसेमें बढ़े हुअे मानसिक सामर्थ्यके जो प्रत्यय मिले, अुनका भी मैंने यहां अुल्लेख नहीं किया है। जीवनमें छोटे-बड़े, प्रसिद्ध-अप्रसिद्ध व्यक्तियोंके साथ जो संबंध कायम हुअे तथा अधिकाधिक दृढ़ और गाढ़ बनते गये, अुन सम्बन्धोंका भी मैंने अिसमें निर्देश नहीं किया है। हिमालयमें रहने और भ्रमण करने पर भी वहांकी प्रकृतिका भव्य, रम्य और आकर्षक वर्णन करनेकी बात मेरे मनमें नहीं आयी। जीवनका प्रवाह किन-किन आचार-विचारोंसे गुजरता हुआ, किन-किन संस्कारोंको धारण करता हुआ, किन-किन प्रवृत्तियों, साधनाओं और अभ्यासोंमें से आजके स्वरूपको प्राप्त हुआ है और आजके विचार किन-किन अनुभवों और अुनके परीक्षणसे पार होकर निकले हैं, अितना ही कहनेका अिसमें साधारणतः प्रयत्न किया गया है।

अब अेक ही महत्त्वपूर्ण बात अपने बारेमें कहनेकी रह जाती है। हर मनुष्यकी अपने प्रति ममता होनेके कारण अुसे अपने आचार-विचार प्रिय लगते हैं। अिस प्रियताके कारण मनुष्यको अपने जीवनमें अुदात्तता, भव्यता, सज्जनता, विशेषता आदि सभी कुछ महसूस होती है। अुस समय जीवनकी कितनी ही भूलों, अपराधों तथा दुर्गुणों, दुर्बुद्धि और विकारों — सबका अुसे विस्मरण हो जाता है। अिसका सत्य और प्रामाणिकताके साथ मेल नहीं बैठता। मनुष्य थोड़े-बहुत अंशोंमें गुण-दोषोंका पुतला होता है। अतः यदि मैं अपने कोअी दोष 'परिचय' में न बता सका होअूं, तो भी औरोंकी तरह ही मुझमें भी गुण-दोषोंका मिश्रण है। जिनके दोषोंका दुनियाको बहुत पता नहीं होता या जिनके दोषोंसे किसीका बहुत नुकसान नहीं होता या जो दोषोंको दूर करनेकी कोशिश करते हैं और जिनके गुणोंकी थोड़ी-बहुत ख्याति फैली होती है, वे दुनियामें 'भले' माने जाते हैं। अैसे अनेक भलोमें से मैं भी अेक हूं, अितना ही पाठक मेरे बारेमें समझें। जिस जीवन-सिद्धिके विषयमें मैंने पुस्तकमें बार-बार लिखा है, वह मुझे

अभी तक पूरी तरह प्राप्त नहीं हुआी है। अब भी अुस दिशामें मैं यथाशक्ति प्रयत्नशील हूं।

जिसे अपने बारेमें अच्छा या बुरा कुछ भी कहनेकी स्वभावसे अरुचि है और जो केवल कर्तव्य-निष्ठ रहनेका प्रयत्न करता है, अुसे अपना परिचय अितना विस्तारपूर्वक लिखना पड़ा है! 'अहंवृत्ति' को भरसक कम करके मैंने अपने बारेमें जो कुछ लिखा है, वह भी मित्रोंके आग्रहके कारण और अिस खयालसे कि पुस्तकमें दिये गये विचारोंके पीछे रही जीवनभरकी प्रयत्नशीलताकी बात पाठकोंके ध्यानमें आ जाय। अितने पर भी यदि अिसमें किसीको आत्मस्तुतिका दोष जान पड़े, तो मुझे अुसे नम्रतापूर्वक स्वीकार ही करना पड़ेगा। पाठकोंसे अनुरोध है कि अिसके लिअे वे मुझे अुदारतापूर्वक क्षमा कर दें।

# अनुक्रमणिका



## पहला भाग

### विभाग १ : विवेक-दर्शन

### विभाग २ : साधन-विचार (चित्तका अभ्यास)



## दूसरा भाग

### विभाग १ : धर्म्य व्यवहार

## विभाग २ : गुण-दर्शन

१

# सामूहिक ध्येय

**धर्म-कल्पनाका अुद्गम**

बिलकुल प्रारम्भिक कालमें मनुष्यकी क्या स्थिति रही होगी, अिसकी कल्पना करना हमारे लिअे कठिन है। परन्तु जबसे मनुष्य-प्राणी कम या अधिक प्रमाणमें समूह बनाकर रहने लगा, तबसे समूहके धारण, पोषण और रक्षणके लिअे अुसे कुछ न कुछ नियम अवश्य बनाने पड़े होंगे। ये नियम ही अुस कालका धर्म था। अुसके बाद ज्यों ज्यों समूहकी संख्या बढ़ती गअी, त्यों त्यों धर्मकी कल्पना व्यापक बनती गअी। बिना व्यापकताके समुदायकी वृद्धि नहीं हो सकती। व्यापकता केवल अेकाध विषयमें होनेसे काम नहीं चलता। किंतु समुदायके धारण, पोषण और रक्षणके लिअे आवश्यक भिन्न भिन्न साधनों और अुन्हें निर्माण करनेके लिअे जरूरी ज्ञान, विद्या, कला आदि सभी बातोंमें व्यापकता लानी पड़ती है। अुन सबमें वृद्धि और विकास किये बिना मानव तथा मानव-समुदायका धारण, पोषण तथा रक्षण नहीं हो सकता। ज्यों ज्यों समुदाय बढ़ता है त्यों त्यों पहले बने नियमोंमें व्यापकताके प्रमाणमें आवश्यक परिवर्तन करने पड़ते हैं। वे कुछ निसर्गतः होते हैं तो कुछ अपनी बुद्धिका अुपयोग करके करने पड़ते हैं। अिस प्रकार समुदायकी वृद्धि और साथ साथ धारण, पोषण और रक्षणके लिअे जरूरी साधन और अुसके लिअे आवश्यक ज्ञान, विद्या, कलाका विकास ये बातें अेक-दूसरे पर अवलंबित हैं। अैसी स्थितिमें कुटुम्ब-संस्था निर्माण होती है। अुसीमें से कौटुंबिक भावनाओंकी वृद्धि सहज भावसे होने लगती है। अनेक कुटुंब मिलकर व्यवस्थित समाज बनता है। समाज व्यवस्थित बने, अिसके लिअे महत्त्वकी

बात यह है कि अुसे बचपनसे सुसंस्कार देनेकी व्यवस्था की जाय। सुसंस्कारोंसे सद्‌गुणोंकी वृद्धि होती है। अिन सद्‌गुणोंके लिअे आवश्यक सत्त्वकी शुद्धि ही सत्त्व-संशुद्धि है। अिस सत्त्व-संशुद्धि पर ही मानव-धर्मके विकासका प्रमाण अवलंबित रहता है। किसी समुदायके पास धारण, पोषण और रक्षणके विपुल साधन होने पर भी यदि अुसमें सद्‌-गुणोंका विकास न होता रहे, तो वह समाज संसारमें समाजके रूपमें टिक नहीं सकता। सद्‌गुणोंके लिअे आवश्यक सत्त्व यदि समाजमें न हो तो ये सद्‌गुण बढ़ नहीं सकेंगे और सत्त्वकी शुद्धि न होती रहे तो सत्त्वकी वृद्धि नहीं होगी। अिसलिअे समाजमें सत्त्व-संशुद्धिकी अत्यंत आवश्यकता है। मानसिक शुद्धि और सद्‌गुणोंसे मनुष्यमें शील और चारित्र्यका विकास होता है। मानव-धर्ममें अिसलिअे सत्त्व-संशुद्धिका महत्त्व है। अिस प्रकारकी संशुद्धिके बिना मानवताकी दृष्टिसे मनुष्यका विकास नहीं होता। अैसी स्थितिमें समाजके रूपमें अुसकी वृद्धि भी नहीं होती। अिसलिअे समय तथा आवश्यकतानुसार धारण, पोषण और रक्षणके साधन निर्माण करने पड़ते हैं और सत्त्व-संशुद्धिका महत्त्व समझकर मानव-धर्ममें सुधार करने पड़ते हैं।

**पुरानी समाज-रचनाका मोह**

हमारे देशमें अत्यन्त प्राचीन कालमें धर्मके नाम पर जो चातुर्वर्ण्य समाज-रचना खड़ी हुअी थी, अुसके बाद यद्यपि दुनियाके साथ हमारे सम्बन्ध बढ़ते रहे, परन्तु किसी प्रकारकी व्यवस्थित समाज-रचना या जाग्रत धर्म अिधर सैंकड़ों वर्षोंमें निर्माण नहीं हो सका। जबसे भारतवर्षका बाहरके लोगोंसे सम्पर्क आया, तबसे हमारे पतनकी जो शुरुआत हुअी है, वह अब तक पूरी तरह रुक नहीं सकी है। बाहरी लोगोंसे टक्कर लेनेके लिअे अपनी समाज-रचनामें आवश्यक सुधार करके हम अपने समाजको सबल और समर्थ नहीं बना सके हैं। अनेक आपत्तियां सहन करने पर भी हमारा पुरानी समाज-रचनाका मोह कम नहीं हुआ है। ‘अीश्वरकी अिच्छा’ और ‘प्रारब्ध कर्म’ के जैसे निराशाजनक सिद्धान्तके आधार पर अस्तव्यस्त समाज-रचनामें हम जैसे-तैसे जी रहे हैं। हमारे यहां धर्मश्रद्धाके नाम पर जड़ता और पंगुताका ही पोषण हुआ है।

लम्बे समयसे हमारे सामने कोअी निश्चित अुदात्त जीवन-ध्येय कभी नहीं रहा। जैसे दूसरे प्राणी अपनी-अपनी अिच्छाओंके कारण जीते हैं और अपनी जरूरतें पूरी करनेके व्यक्तिगत प्रयत्नमें सारी जिन्दगी बिताते हैं, करीब-करीब वही हालत, मनुष्य होने पर भी, हमारी हो गअी है। हमारे यहां हरअेक युगमें विद्वान थे, पंडित थे, महान संतपुरुष थे; धनवान और अैश्वर्यवान पुरुष थे; अेकसे अेक बढ़कर बलवान, रण-वीर और धुरन्धर योद्धा-थे; विलक्षण बुद्धिशाली राजनीतिज्ञ थे। परन्तु अैसा कोअी भी सामूहिक ध्येय हमारे सामने नहीं था, जिसे सब मिलकर अपनी शक्ति और बुद्धिसे प्राप्त करें। हमारे पास अैसा कोअी भी जीवन-ध्येय नहीं रह गया था, जिससे सबको धन्यता मालूम हो, कृतार्थता और गौरव महसूस हो और जो सबके सम्मिलित परिश्रमके बिना, अैक्यके बिना, अेक-दूसरेके लिअे संतोषपूर्वक और सच्चे दिलसे किये जानेवाले स्वार्थत्यागके बिना प्राप्त नहीं हो सके। अिसके अनिष्ट परिणाम हम भोगते आये हैं, और भोग भी रहे हैं। अभी तक सबके अेकत्रित सद्-गुणों और स्वार्थत्यागसे प्राप्त होनेवाला अुदात्त ध्येय हमने स्वीकार नहीं किया है, अिसलिअे हम सबकी शक्ति या कर्त्तृत्वमें अेकसूत्रता नहीं आ पाती; न हम सबमें अेकता निर्माण होती है, न सबमें अेक प्राण ही संचारित होता है। साधुचरित और पुरुषार्थी नेता स्वार्थत्याग और अेकताका अुपदेश कर रहे हैं, फिर भी वह हमारे चित्तमें स्थान नहीं बना पाता।

**सामूहिक ध्येयका अभाव**

‘तू अपना सुख देख’, ‘तू अपना संभाल’, ‘दुनियाके पचड़ेमें पड़नेकी तुझे जरूरत नहीं’—अिस प्रकारके अुपदेश और संस्कार हमें बचपनसे मिलते रहते हैं और हमारी अनेक पीढ़ियां अिसी स्थितिमें बीती हैं, अिसलिअे हमारे खूनमें वे अुपदेश और संस्कार घुल-मिल गये हैं और अपने बारेमें हमारी कल्पनायें अेकदम संकुचित हो गअी हैं। अिस कारण कोअी भी अुदात्त सामूहिक भाव हममें निर्माण नहीं होता। हम केवल स्वार्थके पीछे पड़े रहते हैं। किसी कारण जब हम संसारसे अूबकर धर्म और अध्या-त्मका विचार करने बैठते हैं, तो वहां भी हमें स्वार्थके सिवा और कोअी

**अुसके कारण**

अुपदेश नहीं मिलता। 'तू अकेला आया है और अन्तमें अकेला ही जायगा'; 'दुनियामें कोअी किसीका नहीं'; 'अपनेको मायाके जालसे छुड़ा ले'; 'अीश्वर-प्राप्ति कर'; 'तू कौन है यह जान ले'; 'जन्म-मरणसे मुक्त हो जा'; 'मोक्ष-प्राप्ति कर ले'; —अैसा ही अुपदेश मिलता रहता है। कहीं भी रहो, कहीं भी जाओ, कुछ भी पढ़ो, किसीका भी अुपदेश सुनो—अिसके सिवा और कोअी अुदात्त विचार या संस्कार नहीं मिलेगा। संसारका ही स्वार्थपूर्ण अुपदेश हमें परमार्थके क्षेत्रमें भी 'आत्मा' के नाम पर मिलता है, अिसलिअे वह आसानीसे हमारे गले अुतर जाता है और हमें अच्छा लगता है। क्योंकि वह हमें यह नहीं कहता कि तुम अपना स्वार्थ छोड़ो, दूसरोंके बारेमें विचार करो या अुनके लिअे मेहनत करो। संसारमें हम अपनी ही वृत्तियोंका पोषण, वर्धन और शमन करते हैं, और परमार्थके नाम पर भी हम वही करते हैं। परन्तु दोनोंमें से कहीं भी हम अपनी वृत्तियोंकी जांच नहीं करते। हमारी वृत्तियां धर्म्य हैं या अधर्म्य, अुचित हैं या अनुचित, दूसरोंके हितमें साधक हैं, बाधक हैं या घातक, अिसका विचार न करके हम केवल अपनी वृत्तियोंके पीछे दौड़ते रहते हैं। अिस प्रकार बिना किसी अुदात्त आदर्श दृष्टिको सामने रखे हमारा जीवन बहता जा रहा है।

**सजीव अुदात्त आदर्शका प्रभाव**

चातुर्वर्ण्य समाज-रचना जिस जमानेमें जीवित थी, अुस समय हमारे सामने जीवन-सम्बन्धी कोअी न कोअी अुदात्त आदर्श जरूर था। अेक जमानेमें हमारे यहां अैसी शिक्षा-पद्धति थी कि यज्ञोपवीतकी दीक्षा देनेके समयसे ब्रह्मचारीको पवित्र, अुदात्त और व्यापक संस्कार मिलते रहें। अिस पद्धतिके द्वारा ब्रह्मचारीको जीवनके आध्यात्मिक लक्ष्यकी सतत याद दिलाअी जाती थी। तभी बलवान तथा प्रतापशाली, धर्मनिष्ठ तथा कर्तव्यनिष्ठ समाज-रक्षक निर्माण होते थे। अुस जमानेमें केवल व्यक्तिगत सुखोपभोग या कामनाओंका, वृत्तियों या भावनाओंका महत्त्व नहीं होता था। ब्राह्मण अपने ब्रह्मतेजको बढ़ानेके लिअे जीते थे। अिस श्रेष्ठ वर्णकी कर्तव्यनिष्ठा और धर्मनिष्ठाकी छाप सारे समाज पर अवश्य पड़ती रही होगी। अिस तरह सारा समाज जीवनके किसी अुच्च आदर्शकी ओर निश्चित

रूपसे बढ़ता रहा होगा। किसी भी राष्ट्रके बल और पराक्रमके अुत्कर्ष-कालकी जांच करने पर यह विदित हुअे बिना नहीं रहेगा कि अुस कालमें राष्ट्रकी निष्ठा किसी पवित्र, अुच्च और अुदात्त तत्त्व पर आधारित थी। यूनानी राष्ट्रके अुत्कर्ष-कालमें हर नवजात शिशुको कठोर शारीरिक परीक्षामें से गुजरना पड़ता था। अुसमेंसे सही-सलामत पार हो जाने पर ही राष्ट्रके भावी नागरिकके रूपमें अुसका ठीक ढंगसे पालन किया जाता था। अिस व्यवस्थाके कारण राष्ट्रमें चाहे जैसी निष्प्राण प्रजाअें नहीं बढ़ती थीं और राष्ट्र जनसंख्या-वृद्धिके व्यर्थ भारसे भी बच जाता था। अैसे ही जमानेमें थर्मोपीलीको अमर बनानेवाले वीर निर्माण होते हैं। किसी राष्ट्रमें बल, तेज और अुत्साह तभी बढ़ता है जब अुसके सामने — सारी जनताके सामने — सबका कोअी पवित्र, अुदात्त और महान आदर्श होता है; व्यक्तिगत कामनाओं, वृत्तियों या भावनाओंको महत्त्व न देकर तथा व्यक्तिगत सुख-दुःखकी परवाह न करके सबमें अपने आदर्शके प्रति दृढ़ निष्ठा होती है; तथा अिस आदर्श और निष्ठाके लिअे मौका पड़ने पर अपना बलिदान करनेकी हरअेककी तैयारी होती है।

**हमारी अवनति और अुसे दूर करनेका अुपाय**

अिस प्रकारका अुच्च और पवित्र, अुदात्त और सतत प्रेरणा देनेवाला कोअी आदर्श हमारे सामने नहीं रहा। बाहरके लोग आकर लूटपाट करें, हमें गुलाम बनाकर बेगार करायें और चाहे जैसा हम पर राज्य करें — अैसा हमारा कुछ वर्ष पहलेका अितिहास रहा है। यह सैकड़ों वर्षोंके आदर्शहीन जीवनका परिणाम है। बदलते हुअे समयके साथ-साथ अपनी मानवताको कायम रखने तथा बढ़ानेवाला परिवर्तन हमारे धार्मिक और सामाजिक नियमोंमें करना जरूरी होने पर भी हम अिस तरफसे लापरवाह रहे, अिसीलिअे हममें आज अैसी पामरता आ गयी है। व्यक्तिगत सुख-सन्तोषके पीछे लगे रहनेके सिवा हमारा और कोअी ध्येय ही नहीं रह गया है। प्राचीन कालके धर्मनियमोंका आचरण करके आज हम धार्मिक समाधान प्राप्त करनेका प्रयत्न करते हैं, जब कि वे आज व्यर्थ बन गये हैं। अैसी पुरुषार्थहीन प्रवृत्तिसे निर्माण होनेवाली निवृत्ति भी अुतनी ही निष्प्राण और निस्तेज होती है। अतः प्रवृत्ति और निवृत्ति,

दोनोंमें हमारी अधोगति स्पष्ट दिखाअी देती है। संसारका क्षुद्र विकारमय स्वार्थी जीवन और परमार्थके नाम पर पुरुषार्थहीन तथा ज्ञानहीन कल्पना और भावनावश जीवन! अिस तरह प्रवृत्ति और निवृत्ति दोनोंमें विवेकशुद्ध और पुरुषार्थयुक्त जीवनका लोप हो गया है। परन्तु अब व्यक्तिगत सुख या श्रेष्ठताको महत्त्व न देकर यदि हम जीवनका व्यापक रूपमें विचार करना सीखें और हमारे दिलमें यह बात बैठ जाय कि हम मनुष्य हैं तथा सब प्रकारसे मनुष्य बनकर जीनेके लिअे हमारा जीवन है, तो हमें अपनी शक्तियोंका दूसरे ही रूपमें दर्शन होगा। अपनेपनकी हमारी संकुचित भावना नष्ट हो जाय और हम समुदायके प्रति आत्मीयता अनुभव कर सकें अितनी विशालता हमारे हृदयमें प्रकट हो, तो व्यक्तिगत कल्याणके ध्येय तथा सुख और दिव्यताकी कल्पना आदिकी हीनता और असत्यता हमें स्पष्ट रूपमें प्रतीत हो जायगी और जीवन-सम्बन्धी सारे क्षुद्र आदर्श हमारे चित्तसे लुप्त हो जायंगे। हम यह भी समझ जायंगे कि विकारों या भावनाओंके अधीन रहनेमें मानवता नहीं है; बल्कि अुन विकारों और भावनाओंके निमित्तसे प्रकट होनेवाली अपनी अनेक प्रकारकी शक्तियोंको विवेक द्वारा शुद्ध करके अुनका अुचित कार्योंमें अुपयोग करनेमें ही मानवता है। अिस प्रकार हममें विवेक और धर्मकी जागृति हो, तो जो मानवता आज नष्ट हो रही है वह हमें फिरसे प्राप्त हो सकेगी।

**संयम, प्रेरणा और विवेक-शक्तिका विकास**

मनुष्यमें अनेक प्रकारकी शारीरिक, बौद्धिक और मानसिक शक्तियां हैं। ये शक्तियां वृत्ति और कर्म द्वारा, मनुष्यकी अिच्छा हो या न हो, व्यक्त होती हैं। भापका अगर अुचित रूपमें योजनापूर्वक अुपयोग किया जाय तो अुससे महान कार्य संपन्न हो सकते हैं। अिसी तरह मनुष्यकी शक्तियोंको विकारों और भावनाओंके रूपमें अव्यवस्थित ढंगसे और अविवेकपूर्वक व्यर्थ न जाने दिया जाय और अुन्हें बढ़ाकर तथा यथासंभव शुद्ध करके अुनका योजनापूर्वक अुपयोग किया जाय, तो कितने ही महान सत्कार्य किये जा सकते हैं। किंतु अिसके लिअे अेक-अेक वृत्तिका शोधन आवश्यक है। अनुचित वृत्तियोंका निरोध करके अुन्हें भावनाओंमें परिणत करना चाहिये। अुन भावनाओंको भी शुद्ध करके विवेकपूर्वक अुनका

अुचित कार्यमें सदा अुपयोग करते रहना चाहिये। कितनी ही दिव्य भावना क्यों न हो, अुसीमें लुब्ध नहीं हो जाना चाहिये। अिससे किसी भी शक्तिका विकास नहीं होता, बल्कि वह केवल मनोविलास है अैसा समझना चाहिये। वह आनन्द भले ही हो, तो भी अुसमें मानवोचित पुरुषार्थसे मिलनेवाली प्रसन्नता नहीं होती। अगर अीश्वर-सम्बन्धी भावना ही चित्तमें रमती रहती है, तो अुसमें कुछ समयके लिअे हमें आनन्द, आवेश या मस्ती तो मिल जायगी; परन्तु अुसमें पुरुषार्थ नहीं होगा। व्यक्तिगत कल्याणकी दृष्टिसे अीश्वरके साथ तन्मय होनेका प्रयत्न किया जाय और अैसी तन्मयताका हमें अनुभव हो, तो भी जब तक अीश्वरी शक्तिका संचार न हो और अुसके अनुरूप पुरुषार्थ हमारे द्वारा प्रकट न हो, तब तक अुस तन्मयताकी कीमत मानसिक विश्रांतिसे ज्यादा नहीं हो सकती। मनःकल्पित तथा मनःपोषित प्रेमोन्मत्त अवस्थाका भी अीश्वरके संबंधमें कुछ भी असंबद्ध बोलते रहनेके सिवा और कोअी अुपयोग न होता हो, तो वह अवस्था भी जीवन-कल्याणकी दृष्टिसे बेकार है। जिसे जीवन-सिद्धि प्राप्त करनी हो, अुसे कल्पना-सृष्टिमें कभी नहीं रहना चाहिये। समस्त वृत्तियों और शक्तियोंको शुद्ध करके तथा अुन्हें बढ़ाकर सबको काबूमें रखनेकी शक्ति प्राप्त करनी चाहिये। वृत्तियोंको चाहे जैसे स्वैरतासे प्रकट होनेसे रोकना चाहिये। अिसके लिअे हममें **संयमशक्ति** होनी चाहिये और अुन्हें अुचित कार्यमें लगानेके लिअे **प्रेरणाशक्ति** होनी चाहिये। अिसी तरह अपने कर्तव्यको पहचानकर अिन दोनों शक्तियोंका अुचित समय पर और अुचित ढंगसे अुपयोग करनेके लिअे हममें **विवेकशक्ति** होनी चाहिये। अिन तीन मुख्य शक्तियोंके विकासमें ही मानवता है तथा सामूहिक ध्येय और कर्तव्यके मार्गसे हमें अिन्हींका विकास करना चाहिये।

**कर्ममार्गकी शुद्धि का अुपाय**

अीश्वर कैसा है, अिसका अभी तक किसीको पता नहीं लगा है। फिर भी अपनी भाव-तृप्तिके लिअे जैसी जरूरत हो, वैसी ही कल्पना करके और वैसा ही बनाकर हम अुससे आनन्द, धीरज, आधार और समाधान प्राप्त करनेका प्रयत्न करते आये हैं। — जब हमें प्रेम चाहिये तब हमने अुसे प्रेमस्वरूप कहा; आनन्द चाहिये तब आनन्दस्वरूप

कहा; दया चाहिये तब दयासिन्धु माना; वात्सल्य चाहिये तब भक्तवत्सल, दीनवत्सल, मातापिता कहा; पावन होनेकी अिच्छा हो तब पतितपावन वगैरा माना। अिसका कर्ममार्ग पर कोअी अिष्ट परिणाम नहीं हुआ। अिसके कारण हमारी कमजोरी और पंगुता भी कम नहीं हुअी। अिसके बदले, अगर हमने अीश्वरमें कल्पित तथा आरोपित गुणोंसे युक्त होनेकी तथा प्रेमस्वरूप, आनन्दस्वरूप, दया और वात्सल्यसे युक्त होनेकी अेवं अुसीकी तरह न्यायपरायण बननेकी कोशिश की होती, तो अुसके सुपरिणाम समाज पर और हम सब पर होते रहते और तब हमारा जीवन सचमुच सुखी और आनन्दमय होता। सद्‌गुणों पर जोर देते रहते, तो हममें सद्‌गुणोंकी वृद्धि हुअी होती। अिससे हम सबको अेक-दूसरेका आधार मिलता, धीरज और आनन्द मिलता। अैसी स्थितिमें सहज ही हममें अैक्यभाव निर्माण होता और वह अखंड रहता। पारस्परिक सद्‌भावसे अेक-दूसरेके प्रति विश्वास अुत्पन्न होता और अुससे हम सबका अुत्कर्ष हुआ होता। परन्तु हमने प्रत्यक्ष कर्ममार्गमें अुपयोगी बननेवाले अिन सद्‌गुणोंका आग्रह नहीं रखा। जब मनुष्य कर्ममार्गकी शुद्धिका और अुसीसे प्रत्यक्ष आनन्द प्राप्त करनेका आग्रह रखता है, तब अुसे अच्छी बातोंका प्रत्यक्ष आचरण करना पड़ता है, बुद्धि लगानी पड़ती है, योजनाअें बनानी पड़ती हैं और तब अन्तमें जाकर प्रयत्नपूर्वक सफलता हाथ लगती है। अिन सब प्रयत्नोंमें कअी दिशाओंसे अुसका विकास होता रहता है। सात्त्विकताके साथ-साथ कर्तृत्वशक्ति भी बढ़ती है। सद्‌गुणोंमें वृद्धि होती है। कार्यकुशलता और योग्यता बढ़ती है। अुसके प्रयत्नसे औरोंके लिअे भी वह मार्ग तथा अुपाय सुगम बनता है। अुससे बहुतोंको अनेक तरहके लाभ हो सकते हैं। बहुतोंकी सात्त्विकता जाग्रत होती है। औरोंके सद्‌गुणोंको प्रेरणा मिलती है। कर्ममार्गके अज्ञान, अशुद्धि और जड़ताका नाश होकर अपना और दूसरोंका पुरुषार्थ बढ़ता है। काल्पनिकता न होनेसे कर्ममार्गमें जो सुधार प्रत्यक्ष हो जाते हैं तथा समाजकी जो पात्रता बढ़ती है, वह आगे भी जारी रहती है। सात्त्विक आनन्दके भिन्न-भिन्न प्रकार समाजमें रूढ़ होते हैं और अुनके परिणामस्वरूप कुल मिलाकर सारे समाजकी शुद्धि और नीतिकी मात्रा बढ़ती जाती है। अिस

दृष्टिसे देखा जाय तो केवल काल्पनिक या व्यक्तिगत सुख और आनन्दका विचार करनेसे अपनी या समाजकी कोअी शक्ति नहीं बढ़ती। अिसलिअे अैसे सुख और आनन्दकी कीमत व्यक्ति और समाज दोनोंकी अुन्नतिके खयालसे ज्यादा नहीं मानी जा सकती।

अिन सब विचारोंका यही परिणाम निकलता है कि जब हम व्यक्तिगत और केवल कल्पनाजन्य आनन्दको महत्त्व देना छोड़ देंगे, तभी कर्ममार्गकी शुद्धि हो सकेगी। जब यह तत्त्व सूझेगा कि हमें अपनी सारी वृत्तियों, कल्पनाओं और भावनाओंका अुपयोग केवल अुसी अेक अुदात्त सामूहिक ध्येयको सिद्ध करनेके लिअे करते रहना चाहिये और अुसीमें हम सफल होंगे, तभी हम समझ सकेंगे कि संयम, कर्तव्य, पुरुषार्थ और विवेककी मददसे हमें प्रत्यक्ष आनन्द प्राप्त करनेमें व्यक्ति और समाज, दोनोंकी दृष्टिसे कितने प्रत्यक्ष लाभ हैं। अिस प्रकार हम सबके अेक ध्येयसे कर्ममार्गकी शुद्धि होती रहे, तो हम सबकी नैतिक और आध्यात्मिक पात्रता सहज ही बढ़ जायगी। फिर जीवनके हरअेक कार्यसे, कर्तव्यसे हमें सात्त्विक आनन्द मिलता रहेगा और वह हम सबके जीवनमें दिखाअी देगा। माधुर्य, प्रेम, मित्रता, अुदारता, वात्सल्य, नम्रता, मातृपितृभाव, बन्धु-भगिनीभाव, दया, निरहंकारिता आदि सद्‌गुण यथासमय हमारे व्यवहारमें प्रकट होते रहेंगे। जीवनमें हरअेक व्यक्तिके साथ आनेवाले सम्बन्धों और प्रसंगोंमें होनेवाले छोटे-बड़े कर्मों द्वारा हमें और दूसरोंको ज्ञान और आनन्दकी प्राप्ति होती रहेगी।

**मानवताके लिअे जरूरी समाज-रचना**

कर्ममार्ग और गृहस्थाश्रमकी शुद्धिमें से मानवताका मार्ग निकलता है। अुस मार्ग पर चलनेके लिअे सामूहिक कर्तव्यनिष्ठा और सात्त्विकताकी जरूरत है। अिस सात्त्विकतामें जितना महत्त्व संयमका है, अुतना ही जीवनमें स्फूर्ति देनेवाले पवित्र आनन्दका भी है। पुरुषार्थ और सादगी, कर्तृत्व और निरहंकारिता, आत्मविश्वास और विनय आदि सद्‌गुण हमारे लिअे जरूरी हैं। जगतके झगड़े, क्लेश, संताप, कटुता और नीरसता कम करनेके लिअे हममें प्रेम, माधुर्य और शांतिकी बड़ी जरूरत है। समाजका अज्ञान और अव्यवस्था दूर करनेके लिअे हममें

ज्ञान और चातुर्यका होना जरूरी है। दैन्य और दुःखका नाश करनेके
लिअे हममें पुरुषार्थ, कर्तृत्व और अुद्योगप्रियता होनी चाहिये। अिस प्रकार
सर्वांग परिपूर्णतामें ही सच्ची मानवता है। यही हमारे जीवनका आदर्श है।
अैसा परिपूर्ण जीवन कभी अेक गंभीर महाव्रत जैसा लगेगा, तो कभी प्रेम,
माधुर्य और आनन्दका परम धाम मालूम होगा। कभी वह विवेक और
चातुर्यका भंडार है अैसा अनुभव होगा, तो कभी केवल करुणा और
पुरुषार्थसे भरा हुआ दिखाअी देगा। परन्तु किसी भी अवसर पर और
किसी भी दृष्टिसे अुसे देखें, अुसमें विवेक, सेवा-परायणता और अुदात्तता
ही मुख्यतः दिखाअी देगी। अिस दर्शनमें ही मानवता है। हम सबको अुस
जगह पहुंचना है। हमारा जीवन केवल हमारा या अकेलेका नहीं है, बल्कि
सबके लिअे है, यह निष्ठा जिस हृदयमें दृढ़ हो जाती है, समझ लीजिये
कि अुसमें मानवता जाग्रत हो गअी। अिस मानवताका जिस समाज-
पद्धतिमें विकास हो सके, वही समाज-रचना हमें चाहिये। महायत्न-
पूर्वक हमें अुसका निर्माण करना चाहिये।

## २

## अीश्वर-भावना

जीवमात्रमें जिज्ञासा-वृत्ति होती है। पशु-पक्षियोंमें वह बिलकुल
मर्यादित रूपमें होती है। अिसलिअे वह आसानीसे हमारे ध्यानमें नहीं आती।
मनुष्यमें वह बचपनसे ही स्पष्ट मालूम होती है, और बौद्धिक वृद्धिके
साथ वह भी बढ़ती जाती है। अिस जिज्ञासा-वृत्तिसे ही मनुष्यमें अीश्वर-
सम्बन्धी कल्पना पैदा हुअी है। किसी महत्त्वपूर्ण वस्तुको हम यथार्थरूपमें
न जान सकें, तो भी अुसे जाननेकी अिच्छा मनमें रहती ही है। अुस
वस्तुविषयक हमारा ज्ञान जितना कम होता है, अुतना ही हमें तर्क या
अनुमान करना पड़ता है। वे तर्क या अनुमान ही हमारी कल्पना या
मान्यता होते हैं। हम प्रायः अुन्हींको अुस वस्तुविषयक अपना ज्ञान
मानते हैं। जैसे-जैसे अनुभव बढ़ता जाता है, ज्ञानमें वृद्धि होती जाती है,

वैसे-वैसे पहली कल्पनाका अयथार्थ अंश कम होता जाता है और यथार्थ अंश बना रहता है और नये-नये तर्कों या कल्पनाओंकी वृद्धि होती रहती है। अिसी क्रमसे मनुष्य अेकके बाद दूसरी अयथार्थ कल्पनासे बाहर निकलकर सत्यकी ओर बढ़ता है। ओश्वर अनन्त, अपार और अगम्य है, फिर भी अपने ज्ञानकी वृद्धिके साथ-साथ हम अुसके स्वरूप और स्वभावकी कल्पनाको बदलते आये हैं। जब तक हमें अुसका सम्पूर्ण ज्ञान नहीं हो जाता, तब तक हमारी तत्सम्बन्धी कल्पनामें, मान्यतामें परिवर्तन तथा सुधार होते ही रहेंगे। हमारी मूल जिज्ञासा-वृत्ति तथा बढ़ते हुअे ज्ञान, आवश्यकताअें और भावनाअें — सबका वह परिणाम होगा। कल्पनासे होनेवाली और अनुभवमें आनेवाली दु:खनिवृत्ति और सुखानुभवके अनुरूप मनुष्यके मनमें ओश्वरके प्रति प्रेम और कृतज्ञताके भाव पैदा होते हैं और अिससे कल्पनाका पर्यवसान भावनामें होकर ओश्वर-सम्बन्धी मूल कल्पना भावनाका रूप ले लेती है। अिष्ट-सिद्धि तक स्थिर रहनेवाली दृढ़ और प्रबल भावना ही श्रद्धा है। श्रद्धासे अुत्पन्न समर्पण-वृत्तिमें से भक्तिका अुद्‌भव हुआ होगा और चाहे जैसी विपरीत स्थितिमें भी विचलित न होनेवाली श्रद्धाका ही नाम निष्ठा पड़ गया होगा। विकसित मानव-मनमें अैसे भाव कम-ज्यादा मात्रामें होते ही हैं। ये भाव ओश्वरके विषयमें, तत्त्व या धर्मके विषयमें, या आदर्शके विषयमें होते हैं। लेकिन मानव-मनमें अिन सबका स्थान है। मानवीय मनमें अुनकी भूख होती है। अिस भाव-तृप्तिमें ही मानवताका विकास है। मनुष्य-जाति अिसी रास्ते पर चलती आओी है।

ओश्वर कैसा है, अिसका शुद्ध ज्ञान मनुष्यको कभी हो सकेगा या नहीं अिस प्रश्नको छोड़ दें, तो भी मूल जिज्ञासासे मनुष्यके मनमें अुत्पन्न हुअे अिन भावोंमें भी बड़ी शक्ति है। यह अिस विषयके आज तकके अितिहाससे मालूम हुआ है। ये भाव ज्यों-ज्यों शुद्ध होते जाते हैं, त्यों-त्यों अुनका सामर्थ्य बढ़ता जाता है — अिस रहस्यको ध्यानमें रखकर मनुष्यको अपने भाव शुद्ध रखनेका प्रयत्न करना चाहिये। अिस प्रकरणके लिखनेमें मुख्यत: यही दृष्टि और हेतु है।

* * *

भिन्न-भिन्न मानव-समाजोंकी अीश्वर-सम्बन्धी कल्पनाओंके अितिहाससे मालूम होता है कि मनुष्य-जातिमें ज्यों-ज्यों मानवीय सद्‌गुण प्रकट होते गये, त्यों-त्यों अैसी कल्पनाअें बदलती गअी हैं। अीश्वरकी मूल कल्पना मनुष्यकी दुर्बलता तथा अुसके थोड़े-बहुत बौद्धिक विकाससे अुत्पन्न हुअी होगी। दुर्बलताके साथ कल्पना या तर्क करनेकी शक्ति मनुष्यमें न होती, तो अीश्वरकी कल्पनाका सूझना संभव नहीं था। पशु-पक्षी दुर्बल हैं, पर अैसा नहीं लगता कि अुनमें अीश्वर-सम्बन्धी कल्पना होती है। मनुष्यको दुःखों, संकटों, कठिनाअियों और आपत्तियोंके निवारणके लिअे, अपनी सुरक्षाके लिअे और साथ ही साथ कामना-अिच्छा आदिकी पूर्तिके लिअे तथा सुखकी स्थिरताके लिअे किसी न किसी दिव्य और महाशक्तिके प्रति श्रद्धाका आधार लेना पड़ता है। दार्शनिक, तत्त्वज्ञ, विचारक, समीक्षक या नास्तिक अीश्वरके संबंधमें जो भी कहें; भले ही कोअी जोरदार दलीलोंसे, तर्कवादसे, तात्त्विक दृष्टिसे या अन्य किसी प्रकारसे अीश्वरका नास्तित्व साबित कर दे, तो भी जब तक मानवप्राणी आजकी स्थितिमें है — और थोड़े-बहुत फर्कके साथ वह अिसी मानसिक स्थितिमें रहेगा — तब तक किसी न किसी रूपमें अुसे अीश्वर-सम्बन्धी कल्पनाकी जरूरत महसूस होती रहेगी। जब तक मनुष्यको हरअेक दुःखका नाश करनेके स्वाधीन अुपायोंका ज्ञान न हो जायगा, जब तक अुसे यह लगता रहेगा कि वर्तमान सुखके स्थायित्वका आधार पुरुषार्थ पर नहीं, बल्कि काबूसे बाहरके अनेक बाह्य संयोगों पर है, या जब तक वह जानता नहीं कि किस पर अुसका आधार है — और असलमें यही वस्तु-स्थिति है — तब तक मनुष्यको किसी-न-किसी महान आलम्बनकी जरूरत महसूस होती रहेगी। दुःखके अवसर पर निर्भय, निश्चिन्त और अनुद्विग्न तथा सुखके समय जाग्रत और संयमशील रहनेके लिअे चित्तकी जैसी पवित्र और स्थिर अवस्था होनी चाहिये, वह जब तक सिद्ध नहीं होती, जब तक मनुष्य चित्तवृत्ति पर सहज ही काबू नहीं रख सकेगा, तब तक किसी-न-किसी महान शक्तिका आधार लेनेकी अुसकी अिच्छा होगी ही। जो सुख-दुःखके पार चले गये हैं, जो हरअेक मामलेमें अपने सामर्थ्य पर आधार रखने जितने शक्तिशाली बन गये हैं, अुन लोगोंको छोड़ दें, तो भी बाकी सारे मनुष्य-

**अीश्वरावलम्बन-की जरूरत**

समाजको ओीश्वर-सम्बन्धी कल्पनाकी जरूरत है। अज्ञानीसे लेकर विद्वान तक, रंकसे लेकर धनिक तक —— सबको अिस प्रकारकी कुछ कल्पनाकी, भावनाकी जरूरत है। अिसमें अन्तर सिर्फ कल्पनाके स्वरूपका हो सकता है; बाकी प्रकार वही रहेगा। ओीश्वर-सम्बन्धी कल्पनाओंमें अनेक प्रकारके भेद हों, तो भी अुनमें मानी गओी महान शक्ति, न्यायशीलता, दयालुता, दीनवत्सलता, सर्वव्यापकता, सर्वज्ञता आदि सबमें लगभग अेकवाक्यता है। वह शरणागतोंका रक्षक, अनाथोंका प्रतिपालक, पतितोंका अुद्धारक और अनंत विश्वकी अुत्पत्ति-स्थिति-लयका कर्ता है, अिस बारेमें सब लगभग अेकमत हैं। हां, दुनियामें सब लोगोंकी बुद्धि, परिस्थिति, संस्कार और सामाजिक रीति-रिवाजमें समानता न होनेसे ओीश्वर-सम्बन्धी कल्पनामें पूरी तरह सादृश्य न रहना स्वाभाविक है; और अिसलिअे ओीश्वरको प्रसन्न करने और अुसकी आराधना और अुपासना करनेकी विधि और मार्ग हरअेकके अलग-अलग दीख पड़ते हैं। अिसे छोड़ दें तो यह मालूम होगा कि सबकी ओीश्वर-सम्बन्धी कल्पना बहुत कुछ मिलती-जुलती है।

**ओीश्वर-सम्बन्धी कल्पनाका विवेकपूर्ण अुपयोग**

ओीश्वर-सम्बन्धी कल्पना तथा ओीश्वर या परलोक सम्बन्धी धर्म-कल्पनाको कुछ लोग अफीमकी गोलीकी अुपमा देते हैं। अिसमें किसी अंश तक सचाओी जरूर है। ओीश्वर-सम्बन्धी कल्पनासे दुनियामें जितनी बुराअियां पैदा हुओी हैं, अुन सबको ध्यानमें रखकर यह अुपमा दी गओी है। अुपमा कायम रखकर यह कहा जा सकता है कि ओीश्वर-सम्बन्धी कल्पना कभी-कभी और कहीं-कहीं अफीम जैसा परिणाम पैदा करनेवाली सिद्ध हुओी है। फिर भी मानना पड़ेगा कि अुसमें अिस कल्पनाका दोष नहीं। अफीमसे भी तो अच्छे-बुरे दोनों प्रकारके परिणाम आ सकते हैं। दवाके तौर पर योजनापूर्वक अफीमका अुचित अुपयोग किया जाये तो वह प्राणदायक होती है और रोज खानेकी आदत लगा लेनेसे या अधिक मात्रामें अुपयोग करनेसे वही हानि-कारक अथवा प्राणघातक सिद्ध होती है। अिसी तरह ओीश्वर-सम्बन्धी कल्पना अहितकर नहीं है; परन्तु अुस कल्पनाका किस ढंगसे, कितनी मात्रामें और किस समय अुपयोग किया जाय, अिसका ज्ञान न होनेके

कारण नुकसान होता है। सिर्फ अफीम ही क्यों, कोअी भी अुपयोगी चीज अज्ञानसे काममें ली जाय, तो अुसके भी दुष्परिणाम भोगने ही पड़ते हैं। सदा आवश्यक और अुपयोगी भोजन भी अनुचित ढंगसे, अनुचित मात्रामें और अनुचित समय पर किया जाय, तो अुससे भी अनेक रोग घर कर जाते हैं और कभी-कभी जीवनसे भी हाथ धोना पड़ता है। अिसलिअे हमारे हिताहितका आधार केवल वस्तु नहीं होती, बल्कि हमारा विवेक या अज्ञान होता है; क्योंकि अिसी पर वस्तुका अुपयोग निर्भर करता है।

**औीश्वर-सम्बन्धी योग्य कल्पनाके लक्षण**

अिन सब पर विचार करनेसे मालूम देता है कि मानवके अुत्कर्ष और अुन्नतिके लिअे औीश्वर-सम्बन्धी कल्पना, भावना, श्रद्धा, भक्ति, निष्ठा — ये सब जरूरी हैं। ये मनुष्यको अवनतिकी तरफ ले जानेवाली नहीं हैं। अिनसे मिलनेवाली शान्ति और प्रसन्नताके लिअे मानव-मन प्यासा रहता है। मानव-मनको सहारा देकर अुन्नत करनेके लिअे ये बहुत ही अुपयोगी हैं। अिसमें मुख्य और महत्त्वकी बात यही है कि औीश्वर-सम्बन्धी कल्पना अधिकसे अधिक विवेकशुद्ध, सरल और अुदात्त होनी चाहिये। अुसमें गूढ़ता या गुप्तता न रहे। अुस कल्पनासे चित्तको आश्वासन या आधार मिलता रहना चाहिये। अिसके लिअे जरूरी है कि अुसमें किसी भी प्रकारकी कर्मकाण्ड-संबंधी झंझट न रहे। अुलटे अुसमें अैसी स्वाधीनता और सरलता होनी चाहिये कि श्रद्धा, विश्वास और निष्ठा चित्तमें बराबर बढ़ती रहे। अुसमें मध्यस्थ, पथ-प्रदर्शक या गुरुकी जरूरत न होनी चाहिये। अुस कल्पनाको माननेवालेका नीति और पवित्रताकी ओर स्वाभाविक झुकाव होना चाहिये। अुसमें सदाचारकी प्रधानता होनी चाहिये। दया, सत्य, प्रामाणिकता, धैर्य, निर्भ-यता, अुदारता, निश्चिन्तता, शान्ति और प्रसन्नताके लाभ अुसमें सहज ही मिलने चाहिये। अुस कल्पनाके ये स्वाभाविक परिणाम होने चाहिये कि मनुष्यमात्र पर प्रेम बढ़ता रहे, सामूहिक कल्याणकी अिच्छा हमेशा जाग्रत रहे और कर्तव्य करनेकी स्फूर्ति सतत बनी रहे। अुस कल्पनामें यह प्रभाव होना चाहिये कि हमारा अज्ञान और भोलापन (अन्ध और मूढ़ विश्वास) मिट जाय, हमारे विकारोंका नाश हो, हमारी आशा,

